आह्लादित करती हुई भी नीचे दीखाई गई कवि सम्राट् की कविता आकांक्षा आदि के परित्याग से मुसेहरी से युक्त कोमल तोषक पर सोये हुए सुन्दरीओं के व्यंजन पवन से सेवित राजा की शय्या में एक उड़ीस के प्रवेश के समय सम्भावित लीला को ले लेती है।

जैसे कि–मुहुर्मुहुः श्वाससमूहसर्पसे कलिन्दजा का कपता प्रवाह था।
असंख्य फूत्कारप्रभाव से तदा विषाक्त होता सरिता सदम्बु था।
प्रवाहिता जो कमनीयधार है कलिन्दजा का भवदीय सामने।
विदूषिता जो पहले अतीव थी विनाशकारी विषकाल नाग से।
अतः करूँगा यह कार्य मैं स्वयं स्वहस्त में प्राणस्वकीय के लिये।
स्वजाति और जन्मधरा निमित्त मैं न भीत हूंगा विषकाल नागसे।

यहाँ पहले पद्य में सर्प के श्वास समूह से कम्पन का अभिप्राय है, किन्तु विभक्ति सर्प से लगायी गई, पहले पीछे की आकांक्षा का परित्याग किया गया, हिन्दी भाषा भी नाम के वाद ही विभक्ति को सहती है, बहुव्रीहि और कर्मधारय समासों से समर्थन करना चाहेंगे तो उद्देश्य विधेय भाव ठीक न वनने से विधेयाविमर्श दोष होगा, सर्प से ही कम्पन का अभिप्राय रखने पर श्वास समूह शब्द व्यर्थ हो जायेगा अधिक पदत्व दोष होगा, तत्पुरुष समास में प्रधान का पूर्व निपात अपने निपात के ऐसा हिन्दी भाषा नहीं मानती। यद्यपि ये दोष प्रायः संस्कृत साहित्य के ग्रन्थों में दिखाये जाते हैं, तो भी सामान्य रूप से वाक्यों के दोष व्याकरण की उपेक्षा के फल हैं, इसी प्रकार विनाशकारी इस पाद में विषकाल नाग से इस पद में ऐसे दोषों को समझना चाहिये, यदि ऐसा हिन्दी भाषा का परिष्कार प्रवाह किसी विघ्न से विपरीत न पड़े तो युग नहीं कुछ वर्षों में ही ऐसे व्याकरण विषयों का सन्निवेश हिन्दी पुस्तक में देखा जायेगा। ऐसे व्याकरण के उद्गम और स्वभाव पर विश्वास होने पर अवश्य ही पाठक मानेंगे कि व्याकरण भाषा प्रसार का विरोधी नहीं है, किन्तु अपनी प्राचीनता छोड़ने के लिये तथा नया यौवन लेने के लिये वह हमेशा भाषा के प्रसार को चाहता है, प्रसार से भाषा परिवर्तन द्वारा व्याकरण का भी परिवर्तन आ ही जाता है, यहाँ संस्कृत भाषा का वक्ता कौन है? अनुकरण करने वाले कौन हैं? इस प्रकार

गोचर न होने से संस्कृतगण्वी पदों को सिकोड़ी हुई ग्रन्थ दुर्ग से बाहर दर्शन नहीं देती। व्याकारण से मार्ग का परिष्कार होने पर भी संकुचित हुई पदों को नहीं चलाती।

ऐसा तो होता है कि व्याकरण यदि भाषा का ठीक अनुगमक होता है तो भाषा के स्वभाव के ऐसा हो जाता है, तब भाषा-भाषिओं की वासना बन जाती है कि व्याकरण के बिना भाषा ही नहीं है, आरम्भ से व्याकरण का शिक्षण भी शुरू करते हैं, उस पर कुछ सूचित करूंगा।

## अथ पञ्चम आक्षेप पर विचार

ये आक्षेपक तो बड़े उदार हैं कि शिक्षा पद्धति पर आक्षेप करते हैं न कि व्याकरण पर। शिक्षापद्धति में मेरा भी वैमत्य है, वह तो दूसरे लेख के योग्य है, यहाँ तो व्याकरण ही विषय है, मैं भी मानता हूँ कि इस समय जैसे दूसरे भाषा की शिक्षापद्धति किसी गुण को पाई है वैसी संस्कृत की नहीं, किन्तु यह भी सत्य है कि जैसी सुविधा दूसरी भाषाओं को मिलती है उसका शतांश भी इसके लिए नहीं है, उदासीनता आदि तो है ही इस पर द्वेष भी है ऐसा पहले सूचित किया हूँ, सभी प्रकार का सुधार धन के अधीन है, इस भाषा के निधंन ही क्षेत्र हैं, पद्धति पर दिया हुआ आक्षेप व्याकरण को नहीं छूता यहीं इस आक्षेप का उत्तर अच्छा मानता हूँ। यह व्याकरण का अनुशासन नहीं है कि दूसरे प्रकार से भाषा में प्रवेश संभव होने पर भी जवरन आरम्भ में व्याकरण पढ़ना ही, व्याकरण के बिना भाषा में प्रवेश होता ही नहीं इसी कारण पढ़ाते हैं, तब भी भाषा का स्वभाव या दोष हो किन्तु व्याकरण कैसे अपराधी है ?

वास्तव में इस समय कोई भी भाषा व्याकरण के बिना नहीं सीखी जाती इसको देखें, पाठशाला में प्रवेश के बाद ही अध्ययन नहीं होता, पुस्तक द्वारा अभ्यास ही अभ्यास नहीं है, वैसा यदि संस्कृत के लिये किया जाता तो उसमें सरलता मालूम होती, इंग्लिश भाषा का कठिन व्याकरण शुरू में ही पढ़ाया जाता है, संस्कृत में तो पदों का उच्चारण ही सीखाया जाता है, पद सुनने पर कौन-कौन वर्ण हैं यह स्वयं मालूम पड़ जाते हैं, केवल वर्णों का परिचय होने पर पदों का परिचय लेख देखने से ही हो जाता है, इंग्लिश भाषा के तो वर्णों का उच्चारण और पदों

का उच्चारण भिन्न-भिन्न हैं इसलिए घोखने पड़ते हैं, ये ये अक्षर हैं, पद को ऐसा बोलना चाहिये, ऐसा पढ़ाया जाता है, क्या उतने श्रम से कोई संस्कृत रटता है ? यदि रटे तो कभी लिखने में या बोलने में अशुद्धि न आ सके, उस प्रकार संस्कृत सरल है कठिनता का भ्रम दूसरे कारण से हैं इसका विस्तार छोड़ा जाता है।

## व्याकरण बनाने में भी सावधानी चाहिये

भाषा का अच्छा परिशीलन के बिना व्याकरण बनाना व्यर्थ होता है, इस समय हिन्दी भाषा का व्याकरण निर्माण चलता है, उसमें संस्कृत व्याकरण में निष्णात विद्वान् यदि हिन्दी भाषा का व्याकरण बनावें तो अधिक सफलता मिलेगी, क्योंकि संस्कृत व्याकरण से संस्कृत भाषा हरएक अवयव में व्याप्त है, संस्कृत से हिन्दी भाषा का अधिक सन्निधान है, उस प्रकार संस्कृत भाषा के जो जो नियम हिन्दी भाषा में समन्वित होते हैं उन सभी का हिन्दी में आदर होना चाहिये, उस पर भी ध्यान देना होगा कि उस नियम का संस्कृत में कितना उपयोग है ? वैसा उपयोग यदि हिन्दी भाषा में न हो तो हिन्दी भाषा में स्वतन्त्र ही नियम बनना चाहिये, संस्कृत के जो नियम हिन्दी में समन्वित नहीं होते वहां हिन्दी के स्वतन्त्र ही नियम बनें, इंग्लिश भाषा के नियमों के अनुकरण की आवश्यकता नहीं देखता, इंग्लिश भाषा नहीं जानने से मेरा भ्रम भी सम्भव है तौ भी अनुभव के अनुसार कह सकता हूं कि इंग्लिश भाषा के कुछ संज्ञा शब्द आ गये हैं तो आ जांय किन्तु इंग्लिश भाषा के नियम हिन्दी भाषा के अनुकूल नहीं होंगे। जैसे पठन और पाठन के लिये इंग्लिश टीच-रीड-भिन्न-भिन्न धातु माने गये हैं, उनके यहाँ धातु भेद होने से एक कर्मक, दो कर्मक यह भेद व्यवहार भी होगा, किन्तु संस्कृत के पठन-पाठन के ऐसा हिन्दी के पढ़ना-पढ़ाना में अ-आ का फरक है, इसलिये हिन्दी में धातु भेद सहीं मानना चाहिये, संस्कृत के ऐसा प्रेरणा को प्रत्ययार्थ हो मानना ठीक है, क्योंकि पठति-पाठयति को भले हीं न लें किन्तु पठन-पाठन-पाठना आदि को तो हिन्दी में लेना हीं है, वहाँ धातु का भेद मानना किसी को पसन्द नहीं आयेगा। भाषा का अध्ययन होता है, भाषा अधीत होती है इत्यादि में भावार्थक और कर्मार्थक की व्यवस्था के लिये इन शब्दों को रूढि मान नहीं सकते, हिन्दी व्याकरण की पुस्तकों में भाव कृदन्त का सन्निवेश देखा जाता है।

और दूसरा—धातुओं के द्विकर्मक होने से संस्कृत में केवल द्वितीया विभक्ति फल नहीं है बल्कि और फल हैं, हिन्दी में केवल द्वितीया विभक्ति होना ही फल है, ब्राह्मणाय गां ददाति का हिन्दी अनुवाद ब्राह्मण को गाय देता है, ब्राह्मण के लिये गाय देता है, दोनों प्रकार से किया जाता है, दोनों अवस्था में भी ब्राह्मण सम्प्रदान ही कारक है, ऐसा नहीं कि को लगाने पर कर्मकारक हो जाय, और के लिये कहने पर सम्प्रदान हो, सम्प्रदान का ही को-के लिये दोनों चिन्ह मानना चाहिये। उतने से दा धातु से युक्त सम्प्रदान कारक नाम का भी सदुपयोग होता है, हिन्दी व्याकरण पुस्तक में भी सम्प्रदान का चिन्ह को शब्द माना गया है, इस प्रकार विचार ठीक है तब श्री रामकुमार गुप्त से बनायी गई हिन्दी निर्माण पुस्तक में पिता जी ने शीला को नई साड़ी दी इस वाक्य में को चिन्ह से शिला को कर्म मानकर द्विकर्मक धातु का उदाहरण दिया गया, यह सज्जनों के हृदय में नहीं प्रवेश करे। उनके गौण और मुख्य कर्म के लक्षण भी ठीक नहीं बैठे। क्रिया से क्या उत्तर में आने वाले कर्म को मुख्य कर्म कहते हैं, और किसको के अर्थ में आने वाले कर्म को गौण कर्म कहते हैं, पिता जी चन्द्रकान्त को पुकारा इस वाक्य में उन्होंने चन्द्रकान्त को मुख्य कर्म माना है, उसमें भी उनका गौण कर्म का लक्षण चला गया, मुख्य कर्म के लक्षण में उत्तर शब्द और गौण कर्म के लक्षण में अर्थ शब्द लिखते हैं। हो यह व्याकरण से सम्बन्ध नहीं रखता, हिन्दी भाषा मर्मज्ञों से निवेदन है कि ठीक विचार करें कि हिन्दी में द्विकर्मक भेद मानने की आवश्यकता है या नहीं ? संस्कृत में लिये गये द्विकर्मकों के प्रयोगों का हिन्दी में दूसरे कारकों से समन्वय हो सकता है, इंगलिश में शायद दान को द्विकर्मक कहा गया है, उसका अनुकरण ही हिन्दी में भी दान को द्विकर्मक कहने का कारण मालूम होता है।

## पञ्चम आक्षेप का निष्कर्ष

इसके विषय सभी प्रायः पहले विचारों में आ गये हैं, कोई भाषा व्याकरण के बिना नहीं सीखी जाती यह भी कहा ही गया है, वैसा व्याकरण संस्कृत में नहीं पढ़ाया जाता यह अध्यापन का दोष है उस पर व्याकरण का आक्षेप ठीक नहीं है, जिस रीति से पढ़ाने में सरलता हो वही रीति अपनानी चाहिये, व्याकरण का कोई आग्रह नहीं

है, लघुकौमुदी पुस्तक प्रथमा परीक्षा में रखी गई है, लघुकौमुदी के सभी विषयों को जिस किसी प्रकार जानना चाहिये, इतना ही उसका तात्पर्य है। उसमें सुधार नहीं होता इसका कारण संस्कृत भाषा में जनता और राज्य की उदासीनता है, यह भी पहले दिखाया गया है।

यह तो अवश्य सोचना चाहिये—जितने संस्कृत ज्ञान के विना छात्र लघुकौमुदी को नहीं समझ सके उतने संस्कृत में व्युत्पत्ति लघुकौमुदी के विना पहले करा देना चाहिये। लेकिन लघुकौमुदी को पढ़कर जब काव्यों को पढ़ता है, काव्य पढ़ने में भी पठित व्याकरण का अनुसन्धान करता है, उस समय जो लाभ है वह पीछे बहुत लाभ होने वाला है, वह विशेष अपेक्षित है, जैसे कि काव्य में चकार शब्द आने पर जो छात्र व्याकरण नहीं जानता वह चकार शब्द का ही अर्थ जानेगा, जो व्याकरण जानता है वह कृ धातु से अनुसन्धान द्वारा सैकड़े शब्दों की व्युत्पत्ति पायेगा। और क्या? दूसरी भाषा का जैसे तैसे हो किन्तु संस्कृत भाषा के ऊपर पूरा अधिकार व्याकरण के बिना नहीं हो सकता यह जरूर है, उसमें कारण परिस्थिति का भेद और व्याकरण तथा भाषा की विशेषता है, जैसे कि—जो भाषा साधारण से प्रचलित है, वह हमेशा व्यवहार में सामने नाचती रहती है, उसको सुनने से तथा बोलने से सैकड़ों पदों की व्युत्पत्ति अनायास हो जाती है, संस्कृत भाषा तो व्यवहार में नहीं है, उसकी व्युत्पत्ति तो पढ़ने से ही करनी पड़ती है, वह पढ़ना अनुगम कर व्याकरण के विना नहीं संभव है, क्योंकि संस्कृत भाषा में अनन्त शब्द हैं किसी प्रकार गिने नहीं जाते, इन्द्र पढ़ने वाले थे, बृहस्पति पढ़ाने वाले थे, दिव्य वर्षों का एक हजार आयु था, तो भी शब्दों का अन्त नहीं पाये, इत्यादि महाभाष्य में जो प्रतिपद पाठ से संस्कृत भाषा के ज्ञान का खण्डन किया गया है वह वास्तविक है, मेरे ऐसे छोटे वैयाकरण भी इस समय भी सिद्ध कर सकते हैं कि संस्कृत के शब्द गिने नहीं जा सकते, व्याकरण के विना काव्य के अध्ययन से भी संस्कृत शब्दों का ज्ञान करीब करीब प्रतिपद पाठ के ऐसा ही है, कोषों की क्या बात है? वे तो अनन्त शब्दों के भण्डार को परिमित कर देते हैं, वह भी संस्कृत शब्दों की असंख्यता व्याकरण परिज्ञान से ही समझा जाता है, व्याकरण लुप्त होने पर शब्दों की अनन्तता भी लुप्त हो जायेगी, जितने संस्कृत के ग्रन्थ

इस समय उपलब्ध हैं उनका परायण तो कोई दीर्घजीवी कर सकता है बृहस्पति को क्या कहना है ? इस समय भी व्याकरण से शब्दों के अनुगम की परीक्षा की जा सकती है, एक व्याकरण को नहीं जानने वाला दूसरा लघुकौमुदी में अच्छा व्युत्पन्न दोनों को साथ ही दश १० श्लोक काव्य का अच्छी तरह पढ़ाइये, पहला जितने शब्दों को धारण करेगा उससे चौगुना अधिक शब्दों को दूसरा अवश्य धारण करेगा। कोप में जिसके दश पर्याय मिलते हैं उनका सहस्र पर्याय बना देना सत्य है, अर्थवाद नहीं। उस प्रकार व्याकरण अनन्त शब्दसागर के भीतर तल में पहुंचने के लिये विस्मय पैदा करने वाला यन्त्र है, इस प्रकार का विस्तार छोड़ा जाता है।

## अब छठे आक्षेप पर विचार

यह भी आक्षेप बिना विचारे सुन्दर है, आज भी भारतीय बालकों को इंग्लिश भाषा पढ़ने में अक्षरों के नाम उनका क्रम और पदों का उच्चारण बोलने में जितने अक्षर होते हैं जो कण्ठस्थ करने पड़ते हैं, उससे अधिक अक्षर व्याकरण पढ़ने वालों के घोषणा के लायक व्याकरण की अष्टाध्यायी में भी नहीं हैं, अष्टाध्यायी में भी आधे से अधिक सामान्य सूत्र हैं, जिनका प्रयोग साधन में सैकड़ों बार अनुसन्धान होता है उसीसे याद होते हैं पृथक् रटना नहीं पड़ता।

इसी प्रकार साधारणजनों से सरल माने गये साहित्य पर भी सोचें, आरम्भ से लेकर आचार्य तक जितने गद्य और पद्य पढ़ाये जाते हैं, उनका चौथाई भी याद न रहने पर क्या उस शास्त्र का पण्डित हो सकता है या नहीं ? यदि नहीं तो उससे अधिक व्याकरण के अंश रटने लायक नहीं पड़ते, सभी व्याकरण ग्रन्थों का रटना दूसरे शास्त्र के ग्रन्थों के ऐसा ही नहीं समझने के कारण हैं। और भी—धारणा मस्तिष्क का शक्तिविशेष है, जिससे विषयों का धारण होता है, वह किसी की तीव्र और दूसरों की मन्द होती है, इसीसे कोई जल्दी और दूसरे देरी से विषयों को पकड़ पाते हैं, किन्तु वह मन्द या तीव्र सभी विषयों के लिये समान है, व्याकरण याद करते समय सभी की मन्द ही नहीं हो जाती जिससे व्याकरण का दोष हो।

और क्या—विषयों के धारण के लिये एक विषय का बार-बार अनुसन्धान घोषण है, वही अभ्यास है, वह भी मस्तिष्क शक्ति को विकसित करने के लिये हैं, यदि

कहें कि अनुसन्धान घोषण नहीं है किन्तु मुख से बोलना है, उसमें श्रम का अनुभव होता ही है, तो कहा जायेगा कि ठीक सोचे, मुख से जोरों से बोलता हुआ भी सामने कौतुकों को देखकर खुश होता है, कभी विपरीत सोचता हुआ विषाद पाता है ऐसा मुख की आकृति से समझा जाता है, उससे उसका चित्त दूसरी तरफ है मुख से बोले जाते अक्षरों के क्रमिक विन्यास पर नहीं है ऐसा समझा जाता है, जब चित्त दूसरी तरफ है तब मस्तिष्क का श्रम कैसे हो सकता है ?

## अब सप्तम शब्द आक्षेप पर विचार

इस आक्षेप पर भी यही कहा जायेगा कि लोकव्यवहार में संस्कृत भाषा का उपयोग नहीं है, इसी से लेख और भाषण आदि में उपेक्षा है प्रवृत्ति नहीं होती, दूसरे शास्त्रों को पढ़ने वालों की तरह व्याकरण पढ़ने वालों का भी लेख-भाषण आदि में शैथिल्य है, व्याकरण ज्ञान के बिना संस्कृत भाषा में पटुता तो हो ही नहीं सकती, किन्तु थोड़े व्याकरण जानकार भी काव्य-नाटक आदि के पढ़ने से लेख-भाषण आदि में अभिरुचि तथा उत्साह से किसी की अपेक्षा किसी में अधिक पटुता मालूम पड़ती है, उस प्रकार के अभ्यास से वैयाकरणों में भी पटुता होती ही है। व्याकरण सहायता के बिना संस्कृत भाषा में प्रवीण नहीं इत्यादि तो कहा ही गया, उसी प्रकार कुछ विचार करते हैं, जैसे कि व्याकरण साधु शब्दों के परिज्ञान के लिये है, लेख-भाषण आदि में इसका क्या काम है ? वैसे उपयोग के बिना शब्दों का परिज्ञान प्रमाणित नहीं होता तो कैसे विषय में लेख-भाषा आदि अपेक्षित हैं ? क्योंकि वे विषय भेद से भिन्न हैं, व्याकरण विषय पर वैयाकरणों का लेख-भाषण आदि होते ही हैं, सभी विषयों में सभी का तो नहीं देखा जाता, यदि कहें कि वैयाकरण केवल सूत्र नहीं पढ़ते किन्तु लौकिक साधु शब्दों के ज्ञाता हैं; अतः उनके लिये लेखन और भाषण आदि आवश्यक पड़ता है, सो ठीक नहीं, सभी विषयों में या अपने विषय में ? इत्यादि पहले के विकल्प यहां भी आयेंगे, वास्तव में यह व्याकरण पर आक्षेप हो नहीं पाता। जिन व्यवहारों को वैयाकरण करते हैं, उनको मातृ भाषा से प्रकाश करते हुए भी संस्कृत भाषा से व्यवहार में समर्थ नहीं होते ऐसा आक्षेप भी वैयाकरणों पर नहीं लग सकता, वैयाकरण नूतन यौगिक शब्दों की तुरत रचना करके व्यवहार कर डालते हैं, वैसे

शब्दों से वैयाकरण ही समझते हैं ऐसा कहें तो उसमें भी व्याकरण पर आक्षेप नहीं आया, नहीं समझने वालों का व्याकरण नहीं जानना दोष हुआ। पुराने रूढ़ शब्द उनको लेना चाहिए ऐसा भी विचार ठीक नहीं वैसे शब्दों में व्याकरण का उतना सम्बन्ध ही कहां है ?

और भी—प्राचीन प्रसिद्ध कुछ शब्दों से संस्कृत में साधारण व्यवहार हो ही जाता है फिर लेख-भाषण आदि में अभिनिवेश क्यों करें ? वैयाकरण मूढ नहीं हैं कि व्यर्थ भी काम किया करें, प्रतिष्ठा हो तो उससे भी वड़ी प्रतिष्ठा लोक सेवा में है, स्वार्थ को छोड़कर लोक सेवा से वड़ी प्रतिष्ठा होती है, तो क्या सभी उसको करते हैं ? जीविका के लिये करते तो आज तक वैसे जीविका के क्षेत्र नहीं बने, यदि वनेंगे तो वहुत जल्दी वैयाकरण गुरु के विना ही निर्वाध संस्कृत वाणी के व्यवहार में समर्थ हो जायेगा। इस समय तो जैसा पढ़े हैं उसमें त्रुटि नहीं है।

और दूसरा—वड़े विद्वानों को उन उन शास्त्रों के अध्ययन से जैसी व्युत्पत्ति कराना इष्ट है उसके उपयोगी ग्रन्थों को पाठ्य-पुस्तक निश्चित करके उसके अध्ययन की भी परीक्षा करते हैं, दूसरों के विश्वास के लिये एक राजकीय प्रमाण-पत्र देते हैं, प्रमाण-पत्र लेने पर वैसी व्युत्पत्ति इन्होंने नहीं कमाया है, इसमें क्या प्रमाण है ? लेख-भाषण आदि नहीं देखे जाते तो वे शास्त्र पढ़ने के फल हैं इसी में क्या प्रमाण है ? इसीलिये उसके विना भी परीक्षा मे उत्तीर्ण किये गये हैं, उस परीक्षा को नहीं मानते तो न मानिये, किन्तु वह अनुचित है, राज की आज्ञा है, पसन्द नहीं आता तो न आवे, लोगों की भिन्न-भिन्न रुचि है, किसी को पसन्द ही है, इसीसे राजमान्य महाविद्वानों द्वारा वह परीक्षा चलाई जाती है।

## अब अष्टम आक्षेप पर विचार

कठिनता का आक्षेप व्याख्यानों के विस्तार से है या सूत्रों के अधिक होने से ? अथवा वहुत संक्षेप होने से ? पहला ठीक नहीं क्योंकि वह पहले के आक्षेपों से ही गतार्थ हैं, और उसका उद्धार भी किया गया है, प्रयोगों की प्रक्रिया में अर्थों की शिक्षा को लेकर सूत्रों की अधिकता अधिक फल के लिये हैं वे आक्षेप के योग्य नहीं हैं, अधिक फलद कैसे नहीं हैं ? इसका विचार उदाहरण देकर हो सकता है, जैसा

इस निबन्ध में नहीं संभव होने से यहाँ विचार नहीं किया जाता, सूत्रों से सूचित प्रयोगों के उपयोगी परिभाषा रूप, वचन, वाक्यार्थ के विचारों की पद्धति-धर्मशास्त्र और पूर्वमीमांसा में प्रधान रूप से अपेक्षित उनकी अपेक्षा विशेषता से वर्णित नियम परि-संख्या आदि रीति से अपवाद और उत्सर्ग शास्त्रों के अर्थ का वर्णन मोक्ष, फल वाले स्फोट परिज्ञान का उपाय-स्वर और वैदिक प्रक्रिया से वैदिक वाङ्मय का व्याकरण इत्यादि विषय दूसरे व्याकरणों से संगृहीत नहीं हुए हैं, इसलिये यह पाणिनीय व्याकरण परिपूर्ण सफल तथा आक्षेप योग्य नहीं हैं।

शास्त्रार्थभाषया क्वापि शास्त्रस्यार्थं न्यरूपयम्।
अन्वयं विषमं केचित्पश्यन्ति चेद्रुचिस्तथा॥

कहीं शास्त्र का प्रयोजन अर्थ ननु-नच-वाच्यम्-चेत् आदि शब्दों को लगाकर शास्त्रार्थ की भाषा से निरूपण किया हूँ, उसमें अन्वय समता या विषमता अपनी रुचि से देखतें हैं। शास्त्र के अर्थ के साथ शास्त्रार्थ भाषा का अन्वय है, निबन्ध लेख में शास्त्रार्थ भाषा विषम है।

●

# सारस्वती सुषमा

## ३१ वर्षः ज्येष्ठभाद्रपदपूर्णिमे, वि० सं० २०३३ १-२ अङ्कौ

# पाणिनीयं व्याकरणम्

मुनीन् तथाचार्यपदाब्जरेणुकामुपास्य चित्तेन करोमि कौतुकम्।
अनन्तशाखावरपाणिनीयकं द्रुमं समरोढुमना यतेऽपि खनु॥

शब्दं व्याकरणं जगज्जनिकरं सर्वान्तरं भास्वरम्,
वाचां साध्वनुशासनेन कुरुते वृद्धि गुणं वस्तुनः।
सर्वात्मीयपरस्य रूपमधुरं ज्योतिः परं यच्छति
तं देवं विभुमात्मरूपसकलव्याप्तं सदा भावये॥

पाणिन्युपज्ञमपीदं वर्तमानं व्याकरणं न व्याकरणान्तरमिव व्याकरणमेव, अपि तु संस्कृतवाङ्मयस्य प्रधानमेकं शास्त्रम्, प्राधान्यं तु सर्वशास्त्रोपकारितया, शास्त्रस्वातन्त्र्यमप्यैहिकं लौकिकं पारलौकिकञ्च मार्गं निर्मांति, व्याख्याति, परिष्कुरुते च। वेद-वैदिकसाहित्य-संरक्षण-पोषण-व्याख्यानादिद्वारा परलोकोपयोगित्वमस्य 'रक्षोहागमलघ्वसंदेहाः प्रयोजनम्' इत्यादिमहाभाष्येणैव वर्णितम्।

अत्र भर्तृहरिप्रभृतिव्याख्यातृसूचितलौकिकैहिकपारलौकिकसकलवस्तुसर्जनव्यवस्थापनविवरणादिभिः शब्दाद्वैतस्य, शब्दात्मकचैतन्यवादस्य, शब्दब्रह्मणोऽविकृतपरिणामस्य, विवर्तस्य वा प्रचारद्वारा मोक्षोपयोगिशास्त्रत्वमपि अभिधित्सितम्। पाणिनीयमिति विशेषणमपि लौकिकप्रसिद्धिसुबोधतया, न तु पाणिनिप्रारब्धार्थकतया, येषां वैयाकरणानां नामग्राहं सस्मार पाणिनिः, येभ्योऽधीतवान्, येषां लेखेन वचोभिर्वा पाणिनिमुनेरेतदुपयोगिनी बुद्धिः प्राचीकटत् तेषां समेषां बुद्धि-कृतिभ्याम् अङ्कुरितम्, पल्लवितम्, कुसुमितञ्चेदं सर्जनात्मकं व्याकरणमभिप्रेतम्।

हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मनानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि इतो व्याकरवाणि शब्दाद् व्याकरणशब्दः प्रारभत।

'अस्ति-भाति-प्रियं रूपं नाम चेत्यंशपञ्चकम्' इत्यादिवेदान्तप्रसिद्धपद्येन सत्-चित्-आनन्दः प्रियत्वं वाऽस्मिन् जगति अनुभूयमानाः प्रथमास्त्रयः सच्चिदानन्दा ब्रह्मणोंशो न सृज्यमानवस्त्वन्तर्भूताः पदार्थान्तराणि। 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशद्' इत्यादिरीत्या मूलब्रह्मणो जायमानेषु पदार्थेषु सच्चिदानन्दात्मकस्य ब्रह्मणः संक्रमोऽभिव्याप्तिर्भवति। यावदनुभूयमानं सच्चिदानन्दात्मकं लाघवतर्केणैकं मूलकारणब्रह्मरूपमेव, ब्रह्मणः सर्वत्राभिव्याप्ततया व्यवहारस्यान्यविधस्य वा कार्यस्योपपत्तावनेकसच्चिदानन्दानां कल्पना गौरवग्रस्ता व्यर्था च।

रूपम् = आकारः, नाम व्यवहारसाधकः शब्दः, अंशद्वयमिदं मायाया इति वेदान्ते वर्ण्यते। व्यावहारिकशब्दानां मिथ्यात्वमभिप्रेतञ्चेत्। तथैवास्तु, यदि व्यावहारिकशब्दानां सत्यत्वम्, तदा 'मूलकारणब्रह्मणः' एवांशो नाम, आकारस्याप्यर्थस्यामिथ्यात्वे सोऽपि ब्रह्मण एव। यथाकथमपि नामरूपयोरेव सृष्टिः। तस्यापि द्विधा व्याख्यानम्। रूपस्यार्थस्य व्याकृतिर्व्याकरणम्, न्यायवैशेषिकादयो दर्शनानि, शब्दव्याकरणञ्चेदं साध्वनुशासनं नाम व्याकृतिः। यदि चेदं व्याकरणं दर्शनमपि 'विवर्ततेऽर्थभावेन' जगतः प्रक्रिया न शब्दमात्रस्येति हरेरभिप्रायेण नामरूपयोरुभयोर्व्याकृतिरिदं व्याकरणम्।

**अस्य निर्माणे पाणिनेरुद्देश्यम्**

लौकिकानां वैदिकानां च रूढशब्दानामर्थानुसारं निर्वचनं निरुक्तकार्यम्। अनन्तशब्दात्मके जगति केचन जनपदस्यान्ये प्रान्तस्यापरे राष्ट्रस्य च शब्दा व्यवहारबाहुल्यात् संस्कृते मिश्रिताः, नानादेशे प्रचलिता एकत्र सङ्गृहीताः पर्यायितां गताः, न ते सर्वे प्रसिद्धधातुप्रत्ययानुबन्धादिभिर्व्युत्पादयितुं शक्यन्ते। यथाऽमरकोषरामाश्रमीटीकायां बहवः पर्यायशब्दा अर्थानुसारं विगृह्य उणादिप्रक्रियानुसारं साधिताश्च।

यद्यपि तत्समये विशेषविषयाण्युणादिसूत्राण्युपलब्धानि। एषु चोणादिसूत्रेषु प्रत्यया नूतना ऊहिताः, अनुबन्धाश्च पाणिनेरनुसारमेवोपयोगिनः कल्पिताः। पाणिनिप्रसिद्धधातुभिरेव तेषां साधनमपि प्रक्रान्तम्। कस्यचिद् गवेषकस्य धिया पञ्चषा नूतना धातवः कल्पनीया जायन्ते। परम् एवं सूत्राणां निर्माणे पाणिनीयोऽभिप्रायो नासीत्। तेषां तूणादयो बहुलमिति सामान्यत एव सङ्ग्राह्यमासीत्।

> संज्ञासु धातुरूपाणि प्रत्ययाश्च ततः परे।
> कार्याद्विद्यादनुबन्धमेतच्छास्त्रमुणादिषु॥

इति पतञ्जलेः प्राक्तनं कियत् प्राचीनमिति संशयास्पदमपि प्रामाणिकम्। एतदनुसारं धातवोऽपि नूतनाः कल्पनीया निर्दिष्टाः।

आधुनिकै भाषाविज्ञानशालिभिः प्रचलितधातुभ्योऽपि सूक्ष्मा बहुष्वनुगताः कतिपये धातवः कल्पिताः। केचन आधुनिकाः संस्कृतज्ञा भारतस्य दक्षिणोत्तरप्रदेशेषु भ्रमणशीला वार्तालापप्रसङ्गे संस्कृतस्य पर्यायशब्दास्तत्तद्देशीयभाषासु प्रसिद्धाः, कतिचन नामग्राहमप्युक्ताः। एवं प्राचीना रूढिशब्दाः प्राय इदानीन्तनैरुणादिविशेषसूत्रैर्व्युत्पादिताः सरलाः सञ्जाताः। चिराद् व्यवहारात् पृथक्कृता सुरगवी न नूतनं व्यावहारिकं प्रयोगं घासं प्राप्तवतीति दुर्बला न नूतननिर्वचनस्यावश्यकतां धत्ते। प्रसिद्धानां यौगिकशब्दानां च किमपि निगूहितं निर्वचनं प्राचलत्। ततो भाषाभेदोऽपि अल्पीयान् जजागार।

कालिदास-भारवि-माघ-श्रीहर्षभाषास्वपि क्रमशो भेदः समायातः। स च यौगिकशब्दनिर्वचनमूलकनूतनशब्दनिर्माणप्रयोगकृत इति मम प्रतिभाति। परमेषामुपरि दृष्टिपात एव करालकलिकालभिया दुर्लभो विशेषपरिचयोऽध्ययनं गवेषणं वा कथमुदीयात्, कस्य पुरो वक्तव्यम्? कश्च कथं विश्वसीत?

तथाप्येवं प्रार्थयामि विश्वासार्थम्-दश हिन्दीवाक्यानि एवं चेतव्यानि येषां संस्कृतानुवादो रघुवंशस्य द्वितीयसर्गस्थैरेव व्यावहारिकैः शब्दैः सम्भवेत्

क्रियेत च। स च अनुवाद आधुनिकानां पञ्चानां संस्कृतनिपुणानां पुरः क्रमशोऽवस्थाप्येत। ते च पञ्च परस्परमन्यस्याभिप्रायमजानाना एवानुवादं शोधयेयुः। कश्च कस्य शब्दस्य परिवर्तनं समीहते इत्यवगच्छेत्? शब्दपरिवर्तने चावगते नूनं भाषा परिवर्तिता अवगम्यते। कालिदाससमयेऽस्यार्थस्य वाक्यार्थस्य वोपयोगि अयं शब्दोऽधुना चेताहृश इति परिज्ञानमेव भाषापरिवर्तनज्ञानम्। श्रीतुलसीदासमानसस्य भूयः प्रचारात् किमप्यनुसन्धातुं शक्ष्यन्ति अनुसन्धानशीलाः। क्रव्यादः, असृप इति संस्कृतशब्दाधारेण मांस-रुधिरपर्यायैः अद्-खाद्-अश्-पाधातुभिश्च प्रसिद्धाः सुबोधाः कियन्तः शब्दा महात्मना समुद्भासिताः, ये प्राचीनसंस्कृतशब्देषु शुद्धा अपि न प्रयुक्ताः। आधुनिका अपि संस्कृतज्ञा न तान् सर्वान् गृह्णन्ति, परं ग्रहीष्यन्तीति निश्चितम्।

चत्वारिंशतो वर्षेभ्यः प्राक्कालिको महाविद्वान् स्वर्गीयः पं० श्रीरामावतारशर्मा कालिदासप्रभृतिकविषु कस्य पद्यं निर्माणीति पृष्ट्वा तादृशमेव पद्यं निर्मांति स्म, तस्य भाषायां महान् अधिकार इति शृणोमि। इदं तु पश्यामि—तस्य परमार्थदर्शनस्य प्रारम्भिकं प्रयोजनभाष्यमल्पं मुद्रितं प्राप्तं वर्तते। तदवलोकनेन महाभाष्यपतञ्जलेर्भाषाया विलक्षणोऽनुगमस्तस्य चेतोऽभ्यसितुम् आगृह्णाति। एतावत्यालं सुरगिरोऽल्पीयःकलेवरसूक्ष्मपरिवर्तनसूचनया।

रूढिशब्दानां व्युत्पत्तेः कृते रचितान्युणादिसूत्राणि विद्वद्भिरनादृतानीति पश्यामि। मन्ये संक्षिप्तेन पाणिनिसूत्रेणैव अतोषि। अत एव परीक्षापाठ्यपुस्तकेषु व्यर्थश्रमतया न निहितानि। परीक्ष्यच्छात्रानादृतापि स्वरवैदिकप्रक्रिया परीक्षापाठ्यत्वेनादृता विद्वद्भिः। यद्यपि छात्रा एवाध्यापका भवन्ति समयेन, स्वरसञ्चारप्रक्रियाह्रासोऽपि वैदिकेषु वैयाकरणेषु च पण्डितमण्डल्याम्। विशेषजिज्ञासूनामाङ्ग्लभाषाभिज्ञानां पाणिनिसूत्रसमन्वयपुरस्सरं साररूपेण च मैकडोनललिखिता स्वरसञ्चारप्रक्रिया तोषकरी जायत इति सर्वदा बुभुक्षितस्य भारतस्य कृते न खेदकरम्।

यास्कादिनिरुक्ताचार्याणां वैदिकशब्दानां निर्वचनं संक्षेपेण सूचितानादिप्रक्रियया सङ्ग्राह्यमभिप्रैति पाणिनिः। निरुक्तनिर्वचनेन नूतना धातवो दृष्टावायान्ति, तथा पाणिनिरपि नूतनधातुकल्पनामनुमनुते। प्रासङ्गिकार्थानुसन्धानन्तु निरुक्तस्य पाणिनीयस्याप्यवश्यमभिप्रेतम्।

कश्चित्तु निरुक्तस्य 'व्याकरणस्य सर्वस्वम्' इति लेखं दृष्ट्वा सर्वं धनं निरुक्तं व्याकरणस्य पूर्णताकारि इति व्याख्याय च पाणिनीये व्याकरणे न्यूनता-

मङ्गीकरोति, तन्न सम्यक् प्रतिभाति। स्वरसंस्कारयोगो हि व्याकरणस्य प्रयोजनं कार्यं वा निरुक्त आयाति। प्रातिशाख्ये च स्वरसंस्कारयोगः कार्यं शब्दत उपात्तम्, प्रातिशाख्यमपि व्याकरणमभिधीयते। तथा च प्रातिशाख्यव्याकरणस्य पूरकं 'निरुक्तम्' सम्भवति च निर्वचनमनुसृत्य स्वरसंस्कारयोगः। न चास्ति प्रातिशाख्ये निर्वचनसाधनम्।

## (२) प्रातिशाख्यकार्यम्

अनेनैव व्याकरणेन निर्वाह्यमित्यपि पाणिनेरभिप्रेतं कल्पयितुं शक्यते। शाखामुद्दिश्य विहितं व्याकरणकार्यं प्रातिशाख्यमुच्यते। एकां शाखामुद्दिश्य विरचितं प्रातिशाख्यम्। पाणिनेरष्टाध्यायामपि शाखाविशेषोद्देश्यकप्रक्रिया, सा नोपपद्येत तादृशाभिप्रेतं विना, केनचनान्वेषणेनापि प्रायः पाणिनिसूत्रैरेव गतार्थं जायते। पाणिनिसूत्राणि संक्षेपस्य प्रतीकभूतानि श्रमेण व्याख्येयानि। चतुशब्दा अपि बहूनर्थान् द्योतयन्ति कियन्ति निर्देशेनैव साध्यन्ते, ज्ञापनेन नियमेनोत्सर्गापवादादिविचारैश्च बह्वः साधवो भवन्ति। किमपि अदसीयसूत्रैरगतार्थं चेत् श्रमेण स्याद् गतार्थम्। पश्चाद् वा प्राचलत्तदिति कल्प्यताम्।

पाणिनीयव्याकरणस्य महान् ग्रन्थः सङ्ग्रहनाम्ना महाभाष्यसूचितः। लक्षश्लोकपरिमितः सः। व्याडिश्च तस्याचार्य इति किंवदन्ती परम्परा। निरुक्तसामश्रमी विकृतिवल्लीकर्तारं व्याडिं स्मरति घनजटादयः पाठपद्धतयो-र्विकृतय उच्यन्ते। तेनासौ व्याडिर्वैदिकवाङ्मयस्यासाधारणधीमान्। सङ्ग्रहेऽवश्यमसौ सर्वाः स्वरसंस्कारप्रक्रिया वेदानां पाणिनिसूत्रैस्तद्व्याख्यानोपव्याख्यानैश्च समुद्भासिताः स्युरित्यपि कल्पना।

## (३) स्वरसञ्चारः

अपौरुषेयवैदिकपदवाक्ययोः स्वरसञ्चारं शिक्षयति व्याकरणम्। स्वरविशेषाधीनोऽर्थविशेष इति नापरिचितं यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधादित्यादिपरिशीलननिपुणानाम्। अपौरुषेयवाक्येषु स्वरसञ्चारश्च मन्त्रद्रष्टृभिर् ऋषिभिरेव विहितः। तेषां स्वराणां परिज्ञानाय लघुमुपायमनुगमद्वारा व्यधुः पाणिनिप्रभृतयस्तदेव व्याकरणम्। तथा च शब्दरूपवेदस्य यथाऽध्यापकपरम्परा तथा तदर्थरूपवेदार्थस्यापि तादृश्येव परम्परा शब्द इव वेदार्थोऽपि अनादिः। यद् बहुभिर्लौकिकवाक्यमिव स्वशब्दार्थव्युत्पत्त्यनुसारं यथाकथमपि वेदा व्याख्यायन्ते, न स वेदार्थः, किन्तु वैदिकपरम्पराप्राप्त एव। तादृशपरम्पराया व्युत्पत्तये पूर्वमीमांसासूत्राणि, अधिकरणानि, निघण्टु–निरुक्त–स्वरवैदिकप्रक्रियाप्रभृतयः।

तथा चैताननुसृत्य कृतो वेदार्थो न वेदार्थः स्वरसमन्वयं विना कृतोऽर्थोऽनर्थं इति भावः।

बहवश्च हिन्दुजातेरितिहासं वेदान्निःसारयन्तो वेदव्याख्यानायाभिमन्यन्ते, तान् किं कुर्मः शास्त्ररहस्यानभिज्ञान्? अनधिगतार्थगन्तृत्वं हि प्रामाण्यम्। प्रमाणान्तरेण ज्ञातान् अर्थान् यदि वेदा ज्ञापयेयुस्तदा प्रमाणान्येव न भवेयुरिति न जानन्ति। प्रायः पञ्चाशतो वर्षेभ्यः प्राग् लेखपरम्परा आङ्गलभाषायाः, निरुक्ते 'अनर्थका मन्त्रा' इति वाक्यमायाति, तच्च मीमांसापूर्वपक्षसूत्रमिव ब्राह्मणवाक्यैरेव कर्मसमवेता अर्थाः स्मर्यन्ताम्, किं प्रयोजनं मन्त्रैरेव स्मरणस्य? इत्यभिप्रायकं वर्तते। किन्तु तदेवाधीत्य केचन विदेशीया एवमभ्यमन्यन्तालिखँश्च। अनर्थका मन्त्रा इति निरुक्तसन्दर्भेण भारते वेदार्थपरम्परा विच्छिन्नाभूदित्यायाति। अधुना यो हि वेदार्थो भारते स नूतनैः कृतो नूतनः।

एवं सति यथा तै र्वेदा व्याख्यायन्ते, तथा अस्माभि र्विदेशीयैरपि, यथा तेषामर्थो मान्यस्तथाऽस्माकमपीति। तदानीम् आङ्गलभाषाभिज्ञा द्वित्रा भारतीया विद्वांसो निरुक्तवाक्यतात्पर्यविश्लेषणपुरस्सरं वेदपरम्परेव वेदार्थपरम्पराऽपि अस्माकं भारतीयानामिति आङ्गलभाषायां लिलिखुः। विदेशीयवेदव्याख्यातृभिः प्रचारितो भारतीयैः समादृतो हिन्दूनामितिहासः 'आर्या उत्तरीयध्रुवादत्र समायाताः, अत्रत्यान् मूलवासिनो दस्यून् कथमपि पराजित्यावसन्' इति ममाध्ययनकालेऽपि निर्विचिकित्सित आसीत्। ततो दशभ्यः पञ्चदशभ्यो वा वर्षेभ्योऽनन्तरं विदेशीया अलिखन्। कथमभिमन्यन्ते भारतं मम देशः, विदेशीया इतो गच्छन्तु इति, आर्या अपि उत्तरीयध्रुवदेशादेव समागताः। यथा भवतां भारतं तथा ममापि। तदा भारतीयानां दृष्टेरुन्मीलनं जातम्, अलिखन् च भारतीयाः—न वयं ध्रुवप्रदेशादागताः। अस्माकं मूलदेशोऽयमेव, तदाभासकवेदमन्त्रस्यान्य एवार्थं इत्यादिकम्। तथा चैवंविधवेदव्याख्यानं वेदेन सह क्रीडनं वेदाध्ययनम्। सहसा समुत्पद्येत सद्य एव परिवर्तेत, एतादृशोऽनादेरपौरुषेयस्य वेदस्यार्थो न भवति। तथा च तादृशोपयोगिनी स्वरप्रक्रिया पाणिनीयव्याकरणस्य निर्वाह्यो विषयो व्याकरणान्तराणां नास्ति।

## (४) वैदिकप्रक्रिया

वेदवेदार्थयो रक्षायां विशेषोपकारिणी यामसाधारणरीत्या पाणिनीयं व्याकरणं सञ्चालयति। एनं स्वरसञ्चारञ्च विहाय कतिपये वैयाकरणाः सरलसुबोध-संक्षिप्तशरीरलोभेन नूतनं व्याकरणं रचयाञ्चक्रुः। आशशंसुश्चाग्रिमाः

संस्कृतजिज्ञासवोऽनेन मम लघुना व्याकरणेन कृतकृत्या महति गहने पाणिनीयेऽनुशासने नैव समीहां सञ्चारयिष्यन्ति, परं विपरीतं जातम्, तेषां व्याकरणस् इतिहासमण्डनमेवाभूत्, नैकविपरीतवात्याहतमपि कथमपि संस्कृतसाहित्यं समेधयत्यलङ्करोति च पाणिनीयम्। महति महनीया गुणा अपि विराजन्ते गुणविद्वेषश्च न चिरं राजेत केवलं लौकिकभाषाव्याकरणं वैदिकवाङ्मयं दूरं व्यधात्।

अनादिभारतीयसाहित्यावलुलोकयिषा लोकानां स्वाभाविकी तां बन्ध्यामकरोत्। ततः कियत्कालं रुचिपात्रं तिष्ठेत्? वैदिकलौकिककालिन्दीभागीरथ्योः सङ्गमोऽयं पाणिनीयं शास्त्रं स्वपरिसरमवर्द्धयत्। कतिपये प्राचीनाः कवयः स्वकाव्यनिकुञ्जे कतिपयवैदिकप्रयोगकुसुमान्यपि व्यकासयन् अग्रेतनास्तेन निरङ्कुशाः कवय इति भणित्याऽभूषयन्। सहैव भाषाद्वयस्य परिचयः, अपरिवर्तनीयनिश्चलवैदिकशिलातो नित्यनूतना सर्वदा प्रवहन्ती लौकिकी संस्कृतभाषाधारा कथं प्रास्रवत् कथञ्च प्रावहदिति विज्ञातुमेतमेवादाय प्रभवति मेधावी। अधिकारानुवृत्तिसंज्ञापरिभाषादिभिरेतावत्संक्षिप्तसूत्रेषु भाषाद्वयस्य संगोपनं क्व मिलेद् द्रष्टुमन्यत्र?

(५) उपनिषदनुकूलदर्शनस्वरूपविवरणम्

शब्दार्थयोरुभयोरपि जगतोर्व्याख्यानम्—

शब्दस्य परिणामोऽयमित्याम्नायविदो विदुः।
छन्दोभ्य एव प्रथममिदं विश्वं व्यवर्तत॥

इति हरिकारिकयैव तुष्यन्तु पाठकाः श्रोतारश्च, लघुनि निबन्धे छन्दसां मया समुद्धरणं न समीहन्ताम्। परिणामो विवर्तश्च हरिग्रन्थे समुपलभ्यते प्रतिभाति च समानार्थकता एतयोर्हरेरभिप्रेता।

आधुनिकदार्शनिकवनी विरुद्धौ ऋतू परिणामविवर्तौ दधाति। साङ्ख्यस्य वस्तुतः परिणामवादः कार्यकारणयोस्तादात्म्यमुभयोः सत्त्वञ्च विभर्ति न जगन्मिथ्यां ब्रूते वेदान्तस्य मायापेक्षया परिणामः साङ्ख्यस्येव प्रायः, परं मायाया एव मिथ्यात्वेन मायापरिणतस्य विश्वस्य मिथ्यात्वं कारणादेवायाति। मायाया जडत्वात् तत्परिणामस्यापि जडतया चैतन्यसम्बन्धं विना प्रकाशो न स्यात्। श्रुतिसम्मतचेतनकारणवादस्योपपत्तये च ब्रह्मोपादानकमपि जगदभिप्रैति, ब्रह्मणश्च निर्विकारित्वरक्षायै परिणामस्य हेयतया विवर्तोपादानमलं स्थापयति। रज्जौ सर्पदण्डजलधारामालादिवद् ब्रह्मणि एकस्मिन्नध्यस्तं नैकविधमिदं विश्वम्। अध्यस्ततया विश्वस्य मिथ्यात्वमायाति।

वैयाकरणानां सम्मुखं समस्या-विश्वं वेदान्तवन्मिथ्या विवर्त आदेयो-ऽथवा साङ्ख्यवद्विश्वं सत्यं परिणामः तृतीयो वा पन्थाः ? बह्वी लेखा बहूनां विदुषां परं लेखा एव न परिपूर्णं दर्शनस्वरूपम्। समस्यामेतामनुसन्धाय न केनापि प्रदर्शितम्। बहवो बोधकशब्दं स्फोटं निरूपयितुं प्रवृत्ता नादं विन्दुञ्च विवृत्य विरताः। आदिमूलकारणस्वरूपम्, ततो विन्दोः स्वरूपं मूलकारणेन तस्य सम्बन्ध इत्यादिकं न विवृत्तम्। अत्र च नाधुना विशेषेण विश्लेषयिष्यामि, अविकृतपरिणामवादे च दृष्टिं निधाय विवरितुं विनिवेदयामि विदुषः। शब्दार्थ-यास्तादात्म्यम्, सर्वत्र च सहभानम्, व्यवहारानुसारं विशेषणविशेष्यभावः। विलक्षणोऽयं विशेष्यविशेषणभावस्तादात्म्यञ्च। श्रोत्रेण ग्राह्यत्वे शब्द एव विशेष्यम्, घटं स्पृशतोत्यादौ शब्दो विशेषणमेवार्थ एव विशेष्यम्। अत्र विशेष-णस्य विशेष्यान्वयिनि अन्वयित्वं नास्ति।

नैयायिका अर्थं विषयं बिना भानं न भवतीति मन्यन्ते, वैयाकरणाः शब्दं विना भानं न भवतीति। तथा च सर्वत्र शब्दार्थयोर्भानम्। उभयोरंशयोः शब्दार्थयोः परिज्ञानं विना पूर्णवस्तुज्ञानमेव न मन्यन्ते व्यावहारिकाः, शब्द-मात्रे श्रुते अर्थस्य, अर्थे च दृष्टे शब्दस्य, जिज्ञासा नियता एवमेव। एतादृश-काठिन्यमनुसन्धायाध्यासिकं तादात्म्यमिति नागेशभट्टमहोदया व्यवस्थापया-मासुः, किन्तु तत्रापि वैलक्षण्यम्। अधिष्ठानाध्यस्तयोर्हि आध्यासिकः सम्बन्धः, अध्यस्तापेक्षयाऽधिष्ठानस्याधिका सत्ता अपेक्षिता। अत्र तु समसत्ताकयोर-ध्यासः, अधिष्ठानाध्यस्तभावोऽपि विनिगमनाविरहादुभयोः। तथा च जगति प्रचलितान्यसम्बन्धापेक्षया विलक्षणयोः शब्दार्थयोः सम्बन्धस्य वैलक्षण्यमवसेयं नाम च यत् किमपि भवेत्।

अस्योपयोगम् अन्ये शास्त्रिणोऽपि कुर्वन्ति, यथा कारणमालाप्रकरणे रसगङ्गाधरे न्यायभाषया कार्यकारणभावनिरूपणपुरस्सरमुपस्थितो शाब्दबोधे च शब्दार्थयोर्व्यवस्थितं भानमुपपादितम्। एकस्यैवार्थस्य पर्यायान्तरेण बोधे शब्दविशेषणतया बोधवैलक्षण्ये जाते अर्थस्य प्रत्यभिज्ञा दृढा न भवति, शिथिला जायते। अर्थादर्थस्यैक्यमपसरति, ऐक्यानपसरणमर्थाभेदो दृढतादाम्यं बिना न भवेत्। अतस्तत्र कथितपदत्वं गुणाय अवाकल्प्यत। आलङ्कारिकाध्वनि तु महान् सहायकोऽयं सिद्धान्तः। समानार्थकावपि कपालिपरमेशशब्दौ सुधाकर-दोषाकरशब्दौ च बलादेव विलक्षणविच्छित्तिकरौ।

ग्रन्थार्थसमन्वयायापि महात्त्वमयं वादः। साहित्यदर्पणे रसगङ्गाधरे च शब्दः काव्यमित्यायाति, काव्यप्रकाशे च शब्दार्थयुगलो। शब्दार्थयुगलतायाः

परित्यागाभावे क्व विरोधः ? काव्यप्रकाशो विशेष्यविशेषणभावौ न विवृणोति, काव्यं शृणोतीत्यत्रार्थगुणकः शब्दः श्रावणविषयः। क्वचिच्च शब्दगुणकोऽर्थो विषयः। अग्नेर्ढगिति पाणिनिसूत्रेण न निरर्थकाङ्ढक् न वा शब्दानालिङ्गितादग्नेर्ढहः।

(६) व्याकरणनिर्माणप्रक्रियाज्ञानम्

पाणिनीयव्याकरणं परिशीलयतां विदुषां वैदिकलौकिकभाषयोः सहैव व्याकरणनिर्माणं तस्य गले पतितम्, कदाचन तस्माच्चिरं प्राग् एकैव भाषाऽऽसीत्। परं चिरकालाल्लौकिकी भाषा पृथक् कृताऽऽसीत्, यस्यानेकानि व्याकरणानि अनुगमकारीणि जातान्यभूवन्। जनभाषात्वेन व्यवहारक्षेत्रमवतीर्णा सा नित्यनूतना व्यराजत। परिवर्तनेन प्राचीनं व्याकरणं शिथिलं नूतनमन्यन्निर्मीयते स्म। एवमनेकानि व्याकरणानि तां निगडितुं वाञ्छन्ति स्म, परं सा अग्रे धावति स्म। तस्या धारा वाल्मीकितटमपि कियत् परित्यक्तवती। एतादृश्या भाषायाः सूत्रैर्बन्धनमासीत् कर्तव्यम्।

वैदिक्याः परिवर्तनाभावेन अभङ्गुरैव तस्याः प्रक्रिया स्थापिता। सापि यदि लौकिकप्रक्रियातः पृथङ्निरूप्येत, महान् ग्रन्थराशिर्भवेत्। विदूरे च तिष्ठेत् संस्कृतज्ञेभ्यो, वैदिकी भाषा। वाल्मीकिप्रभृतीनां प्राचीनार्षसाहित्येषु नृत्यन्ती इयमेव लौकिकी भाषा। परं तस्याः कश्चिदंशो न गृहीतः। यामाधुनिका आर्षं प्रयोगं निरङ्कुशाश्च कवीन् मत्वा समादधति। तत्परित्याग आसीत् कारणम्। भाषाया धारा भवति परिचेया भाषाविदाम्। अतीते साहित्ये परिचलति वा साहित्ये समायाताः कतिपये शब्दा भवन्ति, अनुसरणीया व्याकरणनिर्मातॄणाम्। कीदृशी भाषाया धारा भविष्यति च काले कीदृशं भविष्यति धारायाः क्षेत्रम् ? तदानीमपि भाषानुगमो मम व्याकरणं मार्गप्रदर्शकं भवतु इत्यादिविज्ञानं समीहा च भवतो हृद्गते व्याकरणलेखकस्य।

भाषापरिचयो हि विज्ञानं न समेषां भवति भाषया व्यवहरतां लिखतां कवयतां वा। कवित्वमन्यद् भाषानुगमात्। तथा च तादृशविज्ञाननिपुणः पाणिनिर्व्याकरणमेवं निर्ममौ यदद्यापि व्याख्यानोपव्याख्यानेनं पूर्णं न व्याख्यातम्। बहुलां भाषासमस्यां समादधाति च। पाणिनिः स्वसमयस्य भाषाप्रवाहम् अनुजगाम। तदनन्तरं कियता कालेन प्रवहन्ती भाषाधारा क्वचित् कृशताम्, क्वचिद्विपुलतां च प्राप्ता, तां कात्यायनो वार्त्तिककारः पाणिनिसूत्रैः समयोजयत्। ततोऽपि विपुले समये व्यतीते जातं कियत्परिवर्तनं पतञ्जलिरन्वगमत्। अनुगमनसमाधाने च मुनिद्वयस्य विशेषतो व्याख्यानेन अल्पे च

नूतनवचोभिः । तेन मूलं पाणिनेरतिष्ठत्, पाणिनीयमेव व्याकरणम्, कात्यायनीयं पातञ्जलञ्च नाभवत् ।

इदं ममोपपादनम् ऐतिहासिकसरण्यां भाषास्वभावपर्यालोचनया च। प्राचीने भारते विदूरव्यवहारस्य कठिनतया इतिहाससामग्री नाभवत् सुसङ्घटा । समुपस्थिते च विषये मनीषिणां मनांसि न तिष्ठन्ति क्रियां बिना, किमपि कल्पयन्ति, प्रचारयन्ति, कवयन्ति च ।

यथा आद्यशङ्कराचार्यभगवताम् अनेके दिग्विजयाः कतिपयविरुद्धघटनाः काव्यगुणगुम्फिताः सरसा वाग्विलासा ऐतिहासिकत्वे मूलान्तरमपेक्षमाणाः, तथा मुनित्रयस्यापि चरितम् । तदधुना नान्वसरम् ।

अधुना च भाषया अनुगमं विना हिन्दीभाषाया व्याकरणनिर्माणं दुर्दशाग्रस्तं प्रतिभाति । चिराद् बहूनि हिन्दीव्याकरणानि निस्सृतानि, कानिचन पुस्तकानि मम दृष्टिपथमुपगतानि, तेषु हिन्दीभाषास्वभावपरिचयस्य न्यूनताऽपि संस्कृतव्याकरणस्य आंग्लभाषाव्याकरणस्य च के केंऽशा अत्र ग्राह्या इति विषये सयत्ना अपि व्याकरणनिर्मातारो न सफला भाषास्वभावपरिचयं विना प्रतिभान्ति । एकं हिन्दीव्याकरणपुस्तकमवलोक्य जयपुर एव प्रायः पञ्चचत्वारिंशे गते ईशाब्दे अयोध्यासंस्कृतमिति पत्रेऽलिखम्, हिन्द्यां द्विकर्मकधातून् परिगणय्योदाहरणानि ददाति स्म । मम विचारे हिन्द्यां न द्विकर्मकधातूनाम् आवश्यकता, तदुदाहरणानां कारकान्तरैः सरला गतार्थता स्फुरति, तथा च संस्कृतानुकरणेनेदमनिष्टम् । एवम् आंग्लभाषाव्याकरणे 'टीच्' 'रीड' धातुद्वयं दृष्ट्वा हिन्द्यां 'पढ़ना' पढ़ानाधातुद्वयमकल्पयत् । तदपि न सम्यगभात् । पठनं पाठनमपि हिन्दया गृहीतम् । किं तत्रापि पठपाठौ द्वौ धातू स्याताम् । अतो हिन्द्यां प्रेरणाकृते धातुभेदो नाश्रयणीयः, प्रेरणायाः प्रत्ययार्थतयैव हिन्द्याः प्रक्रिया साधीयसी ।

ऐषमो निबन्धमिमं लिखन्नेव हिन्दीव्याकरणपुस्तकमुच्चैः पठतो बालकस्य मुखाच्छ्रुतम् । 'द्वितीयाश्रितातीतपतित' इत्यादिसूत्रानुसारं कर्मकारकतत्पुरुषमासवर्णनं हिन्द्याम् । आपाततो मनस्यभूद् न कर्मकारकत्वेन समेषां हिन्द्यां वर्णनं सम्यक् ।

कानिचिदेव हिन्दीव्याकरणपुस्तकान्यापाततो दृष्टानि न सर्वाणि, अतोऽद्यापि मम मनसि निम्नाङ्कितः संशयो जागर्ति । छात्रैः 'अध्ययनान्न प्रमदितव्यम्' इत्यस्यानुवादे हिन्द्यां कर्तुः 'को' चिह्नं सङ्गृहीतं न वा केनापि व्याकरणनिर्मात्रा ।

**(७) सर्वशास्त्रोपकारः**

अनुवृत्त्या सन्निहितसङ्गतिरधिकारेण दूरसङ्गतिः प्रतिभाति, अन्यपदेनापि आसत्तिः कल्प्यते, एतादृशव्युत्पत्तिमूलकविशेषव्युत्पत्तिशालीश्रीवल्लभाचार्यमहाभागः श्रीमद्भागवतस्य सप्त अर्थान् व्यधात्। उत्सर्गापवादसामान्यविशेषशास्त्रव्युत्पत्त्या धर्मशास्त्रार्थविगमसामर्थ्यम्, विशेषशास्त्रार्थसङ्कुचितोत्सर्गशास्त्रोद्देश्यपरिज्ञानेन शास्त्रयोर्विरोधपरिहारः। पूर्वमीमांसामीमांस्या पूर्वनियमपरिसंख्यादिविधिविवेकः। रीतिश्चैषा न शास्त्रव्याख्यान एवोपयुज्यते, अपि तु निबन्धादिलेखने व्युत्पादने च। परस्परं सम्बद्धानां दशानामपि वाक्यानां महावाक्यत्वकल्पना महावाक्यार्थबोधश्चोद्देश्यविधेययोः सामान्यविशेषयोश्च परिज्ञानं विना न सम्भवतः। महावाक्यत्वासम्भवे च प्रबन्धस्य शीर्षकसूचितमेकोद्देश्यं वाक्यानां परस्परसङ्गतिश्च विहन्येत।

इदानीं संस्कृतभाषाया ह्रासात् परित्यक्ताऽपि व्याकरणसम्बन्धिपरिष्कारभाषा अतीवोपयोगिनी कथमन्यथा व्याकरणबुधो नूतननिबन्धग्रन्थेषु धर्मशास्त्रीयेषु अधिकुर्वीत, रसगङ्गाधरप्रभृतींश्चालङ्कारग्रन्थान् अध्यापयेत्। आसीद् हि समयश्चिरं रूढः—अल्पीयांसः साहित्ये परीक्ष्याः सर्वाधिकाश्च व्याकरणे वैयाकरणस्य नैकशास्त्रेष्वधिकारात्। साक्षात्कृतश्च छात्रावस्थायां लेखकेन व्याकरणपरिष्कारव्युत्पन्नो वैयाकरणोऽनधीतन्यायग्रन्थो दिनकरीं सम्यगध्यापयन्।

अलङ्कारशास्त्रेण तु व्याकरणस्य प्राचीनसम्बन्धः। न केवलं ध्वनिकारकृतवैयाकरणबुधेति समादरस्मरणेनैव, किन्तु अलङ्कारव्यवस्थायामाचार्यदण्डिवचो विविच्यताम्—

कर्ता यद्युपमानं स्यान्न्यग्भूतोऽसौ क्रियापदे।
स्वक्रियासाधनव्यग्रो नालमन्यद् व्यपोहितुम्॥

'लिम्पतीव तमोऽङ्गानि वर्षतीवाञ्जनं नभः' इत्यादिमृच्छकटिकपद्य उपमावारणे व्यापारमुख्यविशेष्यकशाब्दबोधवादिवैयाकरणसिद्धान्तेन ब्रूते—तिङर्थः कर्ता, उपमानं न सम्भवति, अङ्गकर्मकलेपनकर्तृसदृशं तम इत्याद्युपमाबोधस्यासम्भवात्। धात्वर्थलेपने आख्यातार्थकर्तृविशेषणतया इवार्थसादृश्येऽन्वयस्याभावात्। व्याकरणानुशासनादरोऽपि दण्डिनो दर्शनीयः—

केषाञ्चिदुपमाभ्रान्तिरिव श्रुत्येह जायते।
नोपमानं तिङन्तेनेत्यतिक्रम्याप्तभाषितम्॥

सम्भावनामिवशब्दार्थमजानतः कस्यचिद् इवशब्देन सादृश्यार्थकत्वभ्रमो जायते। सोऽपि भ्रमो बलवत्तरः, न तिङन्तेनोपमानमस्तीति आप्तेन महाभाष्यकारपतञ्जलिना भाषितम् अतिक्रम्य जायते।

लिम्पतीत्यादिपूर्वपद्यविषय एवेयं कारिका धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायामिति सूत्रे लुलुठिषते इव लुलुठिषते, पिपतिषतीव पिपतिषतीत्यादावचेतनेऽपि सादृश्यवशाद् भविष्यति सन्नित्यभिप्रायकं 'उपमानाद्वा सिद्धम्' इति वार्त्तिकं खण्डयितुं न वा तिङन्तेनोपमानमस्तीति महाभाष्यम्। अत्र विशेषविवेचनं सागरविश्वविद्यालयीयसागरिकापत्रिकाप्रकाशिते 'उपमोत्प्रेक्षाकलकलः' नामनि लेखे वर्तते। अत्र तु महत् पाणिनीयं शास्त्रं बहुविषयपूरितं महावैदुष्यसम्पादकं न कौमुदीभिर्न वा परीक्षानिर्दिष्टैः कतिपयग्रन्थैर्ग्रन्थांशैर्वा गतार्थं जायते। सुबोधस्य कस्यचिदेव व्याकरणाचार्यस्य तत्राध्ययनाधिकारो जायते। बहवस्त्वनधिकारिण एव तिष्ठन्ति। यथात्रैव महाभाष्यमिदमनुशासनं वस्तुस्वभावानुवादकं वा? किमलङ्कारव्यवस्था अनुशासनाधीना वस्तुतन्त्रा वा? तिङन्तस्थले तिङर्थो धात्वर्थो वा। कीदृशो यत्रोपमायोग्यता नास्ति। एतादृश एव प्रसङ्गे रसगङ्गाधर आलङ्कारिकतन्त्रस्य स्वतन्त्रत्वेन वैयाकरणमतविरोधस्यादूषणतां ब्रूते, विधत्ते चाख्यातार्थकर्तृत्वम्।

दण्डी च व्याकरणमतमनुरुन्धे, समीहते च धात्वर्थस्य विधेयताम्। अत्र किं युक्तम्? आलङ्कारिकतन्त्रं तिङर्थप्राधान्याप्राधान्यविषये स्वतन्त्रं व्याकरणपरतन्त्रं वा? पण्डितराजस्य प्रौढोक्तिः सिद्धान्तोक्तिर्वा? ब्राह्मणवदधीते क्षत्रिय इत्यादावुपमानता स्वीकारात्, न वै तिङन्तेनोपमानमस्तीति भाष्यस्य कीदृशोऽर्थः? कूलं पिपतिषतीत्यादावाशङ्कायां सन् विहितः। आशङ्का सम्भावनेति कैयटो लिखति, संदेहभ्रमभिन्ना सम्भावना कीदृशं ज्ञानम्? इवशब्दप्रयोगे अध्यारोपस्तु वर्तते, रोदितीव गायति, नृत्यतीव गच्छति देवदत्त इति कैयटः। अध्यारोप उत्प्रेक्षेत्युद्द्योतः। रोदितीव गायतीत्यादावुपमा कथन्नोत्प्रेक्षा कथम्? तत्र प्रथमान्तार्थविशेष्यको बोधो न्यायसम्मतश्चमत्कारी धात्वर्थविशेष्यको वा? इत्यादयो बहवो विषया विवेचनीयाः सन्ति। विचारशक्तिः शास्त्ररसिकता चापेक्षिता। सम्भावनाज्ञानविषये मम लेखः प्रयागस्थसंगमनी इति पत्रे प्रकाशितः।

नानारत्ननिधेरस्य पाणिनितन्त्रस्य अन्यदेकं निदर्शनं दृश्यताम्—सार्वधातुके यगिति सूत्रमहाभाष्ये अकर्मकधातोर्भाववाच्यक्रियायां सोपपादनं बहुवचनम्। उष्ट्रासिका आस्यन्ते, हतशायिकाः शय्यन्ते इति। उष्ट्राणां नाना-

विधान्यासनानि तत्सदृशानि आसनानि, हतानां ताडितानां ताड्यमानानां वा नानाविधानि शयनानि, तत्सदृशशयनानि इति क्रमशो बोधः। विशेषणवशाद् धात्वर्थासनादीनि अनेकानि जातानि, तद्रूपा एव भावा अनेके तिङर्थं इति बहुवचनम् इत्युपपादनम्। प्रथमं बहुवचनमेव नूतनम्, ततोऽपि क्रियाविशेषणे स्त्रीलिङ्गप्रथमान्तबहुवचनस्य प्रयोगः। महावैयाकरणश्रीनागोजीभट्टः प्रथमेति ब्रूते। कस्तुलामर्हति अस्य व्याकरणस्य? कियतीश्च व्याख्या अपेक्षते शास्त्रम्? शास्त्ररसिकानां महाविदुषां श्रमं लभमानमिदं कियन्तं विस्तरं यास्यति?

आख्यातार्थसङ्ख्यान्वयव्यवस्थायामपि कोलाहलः समुपस्थितः, आख्यातार्थे कर्तरि, कर्मणि वा आख्यातार्थसङ्ख्यान्वयं समीहन्ते भूषणादयः। अत्र आख्यातार्थकर्तृकर्मणोरभावः। कार्यकारणभावोऽपि तथैव तेषाम्। अत्राख्यातार्थभावे सङ्ख्यान्वयः, उपपादनेन धात्वर्थव्यापारस्यात्रानेकत्वम्, धात्वर्थव्यापारा एव भावा अत्राख्यातार्थः। किम् आख्यातोपस्थितेषु कर्तृकर्मभावान्यतमेषु सङ्ख्यान्वयः। अथवा सर्वत्र धात्वर्थव्यापार एव आख्यातार्थसङ्ख्यान्वयः। अन्यत्र धात्वर्थव्यापारस्यैक्येऽपि कर्तृकर्मरूपाश्रयभेदाद् व्यापारभेदात्। कर्तृकर्मगतसङ्ख्यां व्यापारे समारोप्य तत्र आख्यातार्थसङ्ख्यान्वय इति किं युक्तमिति वैयाकरणानां विचारणीयं व्यवस्थापनीयञ्च विद्यते, परं द्वितीयपक्षे छात्रैरास्यताम् इत्यादौ बहुवचनवारणाय पराक्रमान्तरमपेक्ष्येत। नैतावद्भिरेव ग्रन्थैः शास्त्रस्य समाप्तिर्जायते। न्यायविदामपि न व्यवस्थितमार्गेण गतार्थता। इतरविशेषणत्वेन तात्पर्याविषये प्रथमान्तार्थे आख्यातार्थसङ्ख्यान्वयो व्यवस्थापितः। क्रियाविशेषणप्रथमान्तार्थो ह्यत्र क्रियाविशेषणमेव नेतराविशेषणम्। व्याकरणान्तररीत्या द्वितीयान्तत्वे बालकैरुष्ट्रासिका आस्यन्त इत्यादिवाक्येषु प्रथमान्तपदस्यैवाभावः। प्रथमान्तार्थमुख्यविशेष्यकशाब्दबोधस्य सिद्धान्तस्यात्रावश्यकत्वं वैयाकरणैरापादनीयम्।

महाभाष्यसन्दर्भार्थसमन्वयासक्तिविधुराणां यथाकथमपि पदलक्षणया वाक्यार्थोपपादनधुरन्धराणां न्यायमनीषिणां कस्यचित् पदस्य व्यर्थताप्रायतात्पर्यग्राहकताङ्गीकारपुरस्सरं प्रथमान्तार्थालिङ्गितधात्वर्थप्रथमान्तपदेनोपस्थाप्य तत्राख्यातार्थसङ्ख्यान्वयाय अभिद्रावणम्। फलान्तर्भावेन सकर्मकक्रियायां क्रियाविशेषणस्य कर्मतामुपपाद्य नागेशो भाष्यार्थानारूढतया अत्यजदिति त्वन्यत्। अस्य भाष्यसन्दर्भस्य सूचनां क्रियाविशेषणविभक्तिविमर्श-

प्रसङ्गन पञ्चदशभ्यः प्रायो वर्षेभ्यः प्राग् अयोध्यास्थसंस्कृतं पत्रे गतपञ्चाब्द्यामेव काशीस्थे सूर्योदयपत्रे प्रादाम्, समापयामि चेतावतैव ।

मुनिवरविपिने का शेमुषी मन्थरा मे,
नयपिकपरिज्ञानेऽचिन्त्यवल्लीविताने ॥
प्रतिपदमतिखिन्ना वस्तुलाभेऽपि दीना,
विरमति सुभकामा प्राञ्जलिः सप्रणामा ।।

●

# पाणिनीय व्याकरण

पाणिनि से प्रसारित यह वर्तमान व्याकरण दूसरे व्याकरण के ऐसा केवल व्याकरण नहीं है बल्कि संस्कृत वाङ्मय का एक बड़ा प्रधान शास्त्र है, प्रधानता इसलिए है कि सभी शास्त्रों का उपकार करते हुए स्वतन्त्र भी बड़ा शास्त्र है, स्वतन्त्र ही इस लोक का तथा परलोक का मार्ग बनाता है वर्णन करता है और परिष्कृत करता है, वेद और वैदिक साहित्य का संरक्षण, पोषण और व्याख्यान आदि के द्वारा इसका परलोक के लिये उपयोग तो 'रक्षोहागमलध्वसंदेहाः प्रयोजनम्' इत्यादि महाभाष्य से ही वर्णित है, इसमें भर्तृहरि आदि के व्याख्यानों से सूचनाओं से लौकिक अलौकिक ऐहिक और आमुष्मिक वस्तुओं की सृष्टि व्यवस्था और विवरण दिये गये हैं, उनके द्वारा शब्दाद्वैत शब्दात्मक चैतन्यवाद और शब्द ब्रह्म का अविकृत परिणाम अथवा विवर्त का प्रचार हुआ है, जिससे इसको मोक्ष शास्त्र कहना अभिप्रेत होता है, यहाँ व्याकरण में पाणिनीय यह विशेषण लोगों को शीघ्र पहचान में आने के लिये है न कि पाणिनि से प्रारम्भ बताने के लिये, यथार्थ में भाषा के साथ लगा हुआ यह व्याकरण है, जिन वैयाकरणों के नामों को पाणिनि मुनि याद करते हैं, जिनसे पढ़े, जिनके लेख या वचनों से पाणिनि की इसके उपयोगी बुद्धि प्रकट हुई, उन लोगों की बुद्धि तथा प्रयास से यह सृष्टि स्वरूप व्याकरण अङ्कुरित हुआ पत्ता वाला हुआ तथा पुष्पित हुआ ऐसा व्याकरण यहाँ शीर्षक से अभिप्रेत है।

'हन्ताहमिमास्तिस्रो देवता अनेन जीवेनात्मानुप्रविश्य नामरूपे व्याकरवाणि' ( ओ मैं और ये तीन देवता इस जीव के आत्मरूप से प्रविष्ट होकर नाम और रूप की सृष्टि करता हूँ स्थूल बनाता व्यवहार के लायक करता हूँ ) यहाँ व्याकरवाणि शब्द से व्याकरण शब्द सुरू हुआ ।

'अस्ति भाति प्रियं रूपं नाम चेत्यंश पञ्चकम्' (सत्ता, प्रकाश, प्रियता, आकार, शब्द ये पांच अंश सभी वस्तुओं के हैं) इत्यादि प्रसिद्ध वेदान्त पद्य से सत्, चित्, आनन्द ये पहले के तीन अंश सभी जगह संसार में मालूम पड़ते हैं वे ब्रह्म के हैं, वे वस्तुओं के अन्दर दूसरे पदार्थ नहीं हैं और उनकी सृष्टि नहीं होती, 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्' (उसकी सृष्टि करके उसी में घुस गया) इत्यादि रीति से ब्रह्म से प्रगट हुए पदार्थों में सच्चिदानन्द ब्रह्म की अभिव्याप्ति होती है । वस्तु भेद से सत्, चित्, आनन्द का आपाततः भेद मालूम होता है, किन्तु प्रत्येक वस्तुओं में उनकी उत्पत्ति तथा उनके कारणों की कल्पना में अधिक गौरव है । लाघव तर्क की सहायता से सभी जगह विभिन्न प्रतीतिओं का विषय एक ही सच्चिदानन्द ब्रह्म माना जाना है । रूप आकार और व्यावहारिक शब्द नाम है । इन नाम रूप दोनों अंशों को वेदान्त के ऐसा माया का परिणाम मानकर मिथ्या माने तो वैसा ही रहे, यदि व्यावहारिक शब्द को सत्य मानना है तो उसको भी ब्रह्म ही का अंश माना जाय । यदि अर्थ को भी सत्य मानना है तो उसको भी ब्रह्म अंश ही मानना होगा । किसी प्रकार नाम की ही सृष्टि का उपपादन करना होगा । उसका भी दो प्रकार से व्याख्यान है, अर्थ का व्याकरण न्याय वैशेषिक आदि दर्शन हैं, शब्द व्याकरण साधुत्व का अनुशासन यह नाम व्याकृति है । यदि यह व्याकरण दर्शन भी है, 'विवर्ततेऽर्थ भावेन' इत्यादि भर्तृहरि के वचनों से जगत् की भी प्रक्रिया बतानी है तो नाम रूप दोनों का व्याकरण यह व्याकरण है ।

## इस व्याकरण रचना में पाणिनि का उद्देश्य

(१) लौकिक और वैदिक रूढ़ शब्दों का अर्थ के अनुसार विग्रह दिखाना जो निरुक्त कार्य है उसका इस व्याकरण से निर्वाह करना । अनन्त शब्द रूप यह संसार है, अधिक व्यवहार के कारण कुछ जनपद के कुछ प्रान्त के कतिपय राष्ट्र के प्रचलित

शब्द समय से संस्कृत में मिल गये, अनेक देशों में प्रचलित विविध शब्द एक जगह संग्रह करने पर पर्याय बन गये, उन सभी का प्रचलित और परिगणित धातु अनुबन्ध तथा प्रत्ययों से उनकी व्युत्पत्ति नहीं की जा सकती। जैसे अमरकोष रामाश्रमी टीका में पर्याय शब्दों का अर्थ के अनुसार विग्रह किया गया, उणादि प्रक्रिया के अनुसार उनकी साधना की गई है। संभव है उस समय विशेष शब्दों के लिये उणादि सूत्र अधिक प्रचलित हों, किन्तु आधुनिक उणादि सूत्रों से नये प्रत्ययों की कल्पना की गई है। पाणिनि सूत्रों के उपयोगी अनुबन्धों की प्रक्रिया रखी गई है, प्रायः पाणिनि परिगृहीत धातुओं से ही उनके साधन का प्रयास किया गया है। कुछ लोग गवेषणा प्रयास से कुछ और पाँच छ धातुओं की आवश्यकता तक गये हैं। किन्तु ऐसे बहुत अधिक उणादि सूत्रों के निर्माण में पाणिनि का अभिप्राय नहीं मालूम पड़ता। 'उणादयो बहुलम्' ऐसे सामान्य रूप से ही सभी उणादि का संग्रह में तात्पर्य है।

'सञ्ज्ञासु धातु रूपाणि प्रत्ययाश्च ततः परे। कार्याद् विद्यादनुबन्धम् एतच्छास्त्रमुणादिषु (रूढि शब्दों में धातु का स्वरूप उसके बाद प्रत्यय और कार्य के अनुसार अनुबन्ध समझना चाहिये, यही उणादिओं में शास्त्र है)। यह पतञ्जलि के पहले की प्रसिद्धि है, शायद पाणिनि के समय में भी हो। उणादि से प्रत्यय क्रिया डलक, डीया, डोलना। मा धातु से साध लिया मलक, मीआ, मोलना। इसको भी साठ वर्ष से सुन रहा हूँ, कुछ और भी पुराना होगा ही। उपरलिखित से अर्थ के अनुसार धातुओं की भी कल्पना आती है। आधुनिक भाषाशास्त्री लोग बहुत सूक्ष्म कुछ मूलभूत धातुओं की कल्पना करते भी हैं। कुछ दक्षिण उत्तर प्रदेशों में घूमने वाले ऐसा भी कहते हैं कि संस्कृत के पर्याय शब्द दूसरे देश में प्रसिद्ध हैं, अग्नि का नाम किसी देश में कुछ है, दूसरी जगह दूसरा शब्द है, एकत्रित करने से पर्याय हो गये हैं। प्राचीन रूढि शब्द इस समय के उणादि सूत्रों से सिद्ध करने से सरल हो गये हैं।

संस्कृत सुरगवी तो चिरकाल से व्यवहार गोचर से भगाई गई है, नये प्रयोग चारे घासो को पाती नहीं दुर्बल पड़ी है, शब्दों के निर्वचन पागुरी कैसे करे? तो भी प्रसिद्ध यौगिक शब्दों का ही छीपा हुआ निर्वचन थोड़ा थोड़ा चला है। समयानुसार कुछ नये शब्दों का प्रचार हुआ है, बहुत थोड़ा भाषाओं में परिवर्तन भी जगा है।

कालिदास भारवि, माघ, श्रीहर्ष की भाषाओं में भी विशेषता झलकती है। यौगिक शब्दों के निर्वचन द्वारा अभिनव शब्द का निर्माण और प्रयोग आता है। किन्तु सुरगवी का बहुत विरोधी विकराल काल है, भारतीय बुभुक्षित विज्ञ इस पर दृष्टि भी देना नहीं चाहते, दृष्टि पड़ जाने पर फसने का भय करते हैं, विशेष परिचय, अध्ययन तथा अन्वेषण कैसे उठे, किसके सामने कहा जाय ? कौन विश्वास करेगा ? तो भी यदि किसी की जिज्ञासा जागे तो विश्वास पाने के मार्ग का निवेदन करता हूँ, केवल रघुवंश के द्वितीय सर्ग को कई बार पढ़कर शब्द और वाक्यों के अर्थ को ठीक-ठीक समझने का प्रयास करें, उसके बाद इस समय के व्यावहारिक विषयों के छोटे-छोटे ऐसे हिन्दी वाक्य बनावें जिनका संस्कृतानुवाद कालिदास के उस द्वितीय सर्ग के शब्दों द्वारा हो सकें, ऐसे आठ दस संस्कृत वाक्यों को इस समय संस्कृत भाषा द्वारा व्यवहार में निपुण आठ दस विद्वानों को अलग-अलग दें, और प्रश्न करें कि ? यह अनुवाद ठीक है कि नहीं ? यदि ठीक है तो इसमें किसी पदों के स्थान पर किस दूसरे पद को रखने से अच्छाई आ सकती है ? यदि ठीक नहीं है तो क्या ठीक है ? इस प्रकार परीक्षा में मतभेद हुआ तो भाषा का परिवर्तन हुआ। कालिदास के समय अमुक अर्थ के लिये अमुक शब्द या वाक्य उपयोगी था, इस समय यह शब्द या वाक्य उपयोगी है ऐसा पहचान ही भाषा परिवर्तन ज्ञान है। महात्मा तुलसीदास जी के मानस का बहुत प्रचार है, उस पर भी कुछ आजमाईस कर सकते हैं। क्रव्याद, असृप, ये संस्कृत शब्द आधार हैं, इस पर मांस रुधिर के पर्यायों को लेकर और अद्, अश्, भक्ष, खाद, पा धातुओं को लगाकर किन-किन शब्दों को बनाया गया ? वे सरल सुबोध हैं, उनको प्राचीन संस्कृत कविओं ने नहीं लिया, प्रायः आधुतिक संस्कृत पण्डित भी नहीं लेते किन्तु लेगें।

करीब ४० वर्ष पहले के महाविद्वान् स्वर्गीय म० म० पं० श्री रामावतार शर्मा जी संस्कृत भाषा के सूक्ष्म अनुगम में बड़े निपुण कहे जाते थे, पद्य रचना के प्रसङ्ग में वे पूछते थे कि कालिदास की भाषा का अथवा भारवि, माघ आदि के भाषा का श्लोक बनाऊँ ? उस पर उसके अनुसार ही बनाते थे। उनकी भाषा भेद करने वाली सूक्ष्म दृष्टि थी। यह अधिकतर सुना हुआ है साक्षात्कार का अवसर नहीं

मिला, किन्तु परमार्थदर्शन का प्रारम्भिक थोड़ा सा मुद्रित प्रयोजनभाष्य मिला, उसके पढ़ने से पतञ्जलि की भाषा का उनका अद्भूत अनुगम है ऐसा मालूम हुआ। इस प्रकार थोड़ी-सी सूक्ष्म भाषा परिवर्तन की सूचना हो गई।

रूढि शब्दों के निर्वचन के लिये उपलब्ध उणादि सूत्र बहुत वर्षों से विद्वानों द्वारा अनादृत देखता हूँ, मालूम होता है संक्षिप्त पाणिनि के सूत्र से ही गतार्थ करने में संतोष पाया गया है। इसीलिये परीक्षा से बहिष्कृत करके अध्ययन रोका गया है, क्योंकि छात्रों से उपेक्षित भी स्वरवैदिकी प्रक्रिया विद्वानों का अपेक्षित ही होकर परीक्षा में प्रविष्ट है, यद्यपि उसका फल नहीं है तो भी आदर पाने का लक्षण तो है। स्वर सञ्चार तथा वैदिक भाषा से कोई अपेक्षा न रहने से उसका अभ्यास और मनन नहीं किया जाता, कम से कम नम्बरों से भी किसी प्रकार उतीर्णता अभिप्रेत रहती है, और छात्र ही अध्यापक होते हैं, पण्डित मण्डली के वैदिक और वैयाकरण विद्वानों में स्वरसञ्चार प्रक्रिया नहीं के बराबर है। इङ्लिश भाषा में मैकडोनल द्वारा पाणिनीय सूत्रों के समन्वय के साथ स्वर सञ्चार प्रक्रिया मुद्रित प्रचलित है, विशेष जिज्ञासु आङ्लाध्यापक उसीसे सन्तोष पाते हैं। विद्या विरक्त भारतीयों के लिये यह खेदकर नहीं है।

यास्क आदि निरुक्ताचार्यों द्वारा वैदिक शब्दों का जो निर्वचन है वह संक्षिप्त एक उणादि सूत्र से गतार्थ है यह पाणिनि का अभिप्राय है, निरुक्त निर्वचन से यदि कुछ नये धातुओं का आभास होता है तो उपर लिखित पद्य के अनुसार नये धातुरूप की कल्पना से पाणिनि भी सहमत है। प्रासङ्गिक तथा इष्ट अर्थ का अनुसन्धान तो निरुक्ताचार्यो का तथा वैयाकरणों का भी अपेक्षित है।

निरूक्त ग्रन्थ में 'व्याकरणस्य सर्वस्वम्' को देखकर पाणिनीय व्याकरण का सभी धन निरूक्त है, व्याकरण को परिपूर्ण करता है, ऐसा वर्णन करके कुछ लोग पाणिनीय व्याकरण की न्यूनता बताते हैं सो ठीक नहीं है, क्योंकि निरुक्त के व्याकरण-शब्द से पाणिनीय व्याकरण नहीं लिया जाता, प्रातिशाख्य भी व्याकरण है, प्राति-शाख्य से निरुक्त का सम्बन्ध स्फुट है। निरुक्त में व्याकरण का कार्य या प्रयोजन स्वर संस्कार योग शब्द से वर्णित है। प्रातिशाख्य में भी स्वर-संस्कारयोग कार्यशब्द से -

